# श्रीशंकरात्प्राग् अद्वैतवादी चिन्तन

( मंगलाचरण )

वेदश्रुत्यम्बिकादत्तो नृवाच्यद्वैतप्रत्ययः ॥
व्याख्यातोऽनैकधाप्यत्र मद्व्याचिख्यासितः पुनः ॥१॥
देश-काल-स्वरूपेणानवच्छिन्नैकता तु या ॥
प्रत्यक्षागोचरा तस्मात् श्रुत्येकाधिगता मता ॥२॥

( उपक्रम )

मानवीय मस्तिष्ककी विलक्षणताको अष्टाध्यायीकार पाणिनिने कैसी अद्भुतरीतिसे सूत्रनिबद्ध किया, उसका उदाहरणरूप सूत्र मुझे लगता है **"'द्व्येकयोर्द्विवचनैकवचने', द्वित्वविवक्षायां द्विवचनं बहुत्वविवक्षायां बहुवचनस्य विधायकं सूत्रम् इदम्"** (सि.कौ.त.बो.टिप्प.१।४।२२) है. अर्थात् वस्तुका एकत्व द्वित्व या बहुत्व वस्तुतन्त्र न हो कर वक्तृविवक्षाधीन होता है. अतएव उपनिषदोंमें अनेकत्र **"त्रयं वा इदं नाम रूपं कर्म... ब्रह्म एतद्धि सर्वाणि नामानि... रूपाणि... कर्माणि बिभर्ति. तद् एतत् त्रयं सद् एकम् अयम् आत्मा उ एकः सन् एतत् त्रयम्", "सदेव, सौम्य!, इदम् अग्रे आसीद् एकमेव अद्वितीयम्. तद्धैके आहुः असदेव इदम् अग्रे आसीद् एकमेव अद्वितीयं तस्माद् असतः सद् अजायत. कुतस्तु, सौम्य!, एवं स्यात् कथम् असतः सद् जायेते? ति सत्त्वेव, सौम्य!, इदम् अग्रे आसीद् एकमेव अद्वितीयम्. तद् ऐक्षत बहु स्यां प्रजायेय इति"** (बृह.उप.१।६।१-३, छान्दो.उप.६।२।१-३) इन वचनोंमें ब्रह्मका एकमेव अद्वितीय होना सावधारणतया निरूपित होनेपर भी, वह एकता



या अद्वितीयता भी ब्रह्मकी बहुभवनकामनावश अथवा **"एकं सद् विप्राः बहुधा वदन्ति"** (ऋक्संहि.१।१६४।४६) श्रुत्युक्त विप्रोंकी बहुधा विवक्षावश भी कभी सद्वितीयत्वेन या बहुत्वेन तो कभी एकत्वेन भी अनाग्रहिलतया निरूपित हुयी है. ब्रह्मप्रतिपादक उपनिषदोंका इस बारेमें कोई दुराग्रह प्रकट नहीं होता है.

( विषय=द्वैत और/अथवा अद्वैत )

अतएव ऋग्वेदके नासदीय सूक्तके **"आनीद् अवातं स्वधया तद् एकं तस्माद् ह अन्यं न परः किञ्चन आस... तुच्छेन आभु अपिहितं यदा आसीत् तमसः तद् महिना जायत एकम्"** (ऋक्संहि.१०।१२९।१, शतप,१०।५।३।९) इस निरूपणमें अन्य किसी भी पदार्थकी अविद्यमानता और एकमात्र अप्रकट-अज्ञात आभुके प्रकट-ज्ञात विश्वात्मना बन जानेकी कथा जो सुनायी गयी है, वह आभुके द्वितीयरहित अनन्यताकी कथा न हो कर आभु और उसमेंसे प्रकट विश्व की इतरेतरात्मकता या तादात्म्य की ही कथा स्फुट होती है. अतः 'अद्वैत'पद जो नञ्समाससे गढ़ा गया है उसमें 'नञ्'का केवल अभाव ही अर्थ नहीं होता अपितु विरोध और अन्य भी अर्थ होता है. अतः 'अद्वैत'पदका अर्थ सर्वत्र द्वैताभाव करनेका कोई भी औचित्य नहीं, क्योंकि द्वैतसे अन्य या द्वैतविरोधी धर्मका भी 'अद्वैत'पदसे वाच्य बन पाना सम्भव है ही. उदाहरणतया 'अमित्र' या 'असुर' पद केवल मित्र या सुर के अभाववाचक न हो कर मित्रसे भिन्न अर्थात न शत्रु और न मित्र के अर्थमें प्रयुक्त होता है. इसी तरह 'असुर' पद भी सुरोंके विरोधी होनेके अर्थमें प्रयुक्त होता सुरोंके अभावके अर्थमें नहीं. अतः 'अद्वैत'पद भी केवल द्वैत न होनेके अर्थमें ही स्वीकारना अनावश्यक है. न द्वैत और न द्वैताभाव ऐसे परस्पर तादात्म्यके वाचक होनेके अर्थमें भी शक्य है ही.

अतएव मनुस्मृतिमें भी इस आभु और उसके आवरक तमस्

की व्याख्या "**आसीद् इदं तमोभूतम् अप्रज्ञातं अलक्षणम् अप्रतर्क्यम् अविज्ञेयम् प्रसुप्तमिव सर्वत:. तत: स्वयम्भु: भगवान् अव्यक्तो व्यञ्जयन् इदं महाभूतादि वृत्तौजा: प्रादुर् आसीत् तमोनुद:, यो असौ अतीन्द्रियग्राह्य: सूक्ष्मो अव्यक्त: सनातन: सर्वभूतमयो अचिन्त्य: सएव स्वयम् उद्बभौ**" (मनुस्मृ.१।५-७) इस श्रुतिव्याख्यानमें उस एकमेव अद्वितीय तत्त्वको अतीन्द्रिय अप्रज्ञातादि रूपोंमें स्वीकार कर स्वगत अप्रज्ञातताादिरूप तमस्का अपनोदनकर्ता तथा इन्द्रियग्राह्य जगत्के रूपमें स्वयं स्वात्मना प्राकट्यकर्ता दरसाया गया हैं.

भगवद्गीता और भागवतपुराण में भी शब्दान्तरसे यही बात इस तरह कही गयी है :

१."**ज्ञेयं यत् तत् प्रवक्ष्यामि यद् ज्ञात्वा अमृतम् अश्नुते अनादिमत् परं ब्रह्म न सत् तद् न असद् उच्यते**".

२."**अथ ते सम्प्रवक्ष्यामि सांख्यं पूर्वैः विनिश्चितं यद् विज्ञाय पुमान् सद्यो जह्याद् वैकल्पिकं भ्रमम्. आसीद् ज्ञानम् अथो हि अर्थ: एकमेव अविकल्पितं... तन्मायाफलरूपेण केवलं निर्विकल्पितं वाङ्मनोऽगोचरं सत्यं द्विधा समभवद् बृहद्. तयो: एकतरो हि अर्थ: प्रकृति: सा उभयात्मिका ज्ञानन्तु अन्यतमो भाव: पुरुष: सो अभिधीयते**".

३."**न यत्र वाचो न मनो सत्त्वं तमो रजो वा महदादयो अमी, न प्राणबुद्धीन्द्रियदेवता वा... न स्वप्नजाग्रन्नच तत् सुषुप्तं न खं जलं भू: अनिलो अग्नि: अर्क: संषुप्तवत् शून्यवद् अप्रतर्क्यं तन् मूलभूतं पदम् आमनन्ति.**"

(१=भग.गीता.१३।१३, २=भाग.पुरा.११।२४।१४,
३=भाग.पुरा.१२।४।२०-२१).

इस तरह वेद उपनिषद् गीता भागवत में जो सदसद्विलक्षण



स्वप्रकाश ज्ञानसे अनतिरिक्त ज्ञानप्रकाश्य विषयरूप बाह्य जगत्की स्वोत्पत्तिसे पूर्व ज्ञानसे अपृथक्ताकी अवधारणा थी उसे परवर्ति कालमें बौद्ध दर्शनके योगाचार एवं माध्यमिक सम्प्रदायोंमें सृष्टिस्थितिकालमें भी स्वीकृति प्रदान की गयी. अतएव कहा गया है "**विज्ञप्तिमात्रमेव एतद् असदर्थावभासनाद् यथा तैमिरिकस्य असत् केशचन्द्रादिदर्शनम्**", "**अपरप्रत्ययं शान्तं प्रपञ्चै: अप्रपञ्चितं निर्विकल्पम् अनानार्थम् एतत् तत्त्वस्य लक्षणं**" (विज्ञ.मा.सि.प्र.१, मध्य.कारि.१८।९) ये बौद्ध सिद्धान्तके वचन इसकी गवाही देते हैं.

दिघनिकायके ब्रह्मजालसुत्तके अन्तर्गत मिच्छादिट्ठिठ्ठानानिमें भगवान् बुद्धने इसी देशकालस्वरूपत: अपरिच्छिन्न एकताकी उद्घोषक ब्रह्मदृष्टिवाली विचारधाराका उल्लेख 'शाश्वतवादी'नाम्ना किया है : "**सन्ति, भिक्खवे, एके समणब्राह्मणा सस्सतवादा सस्सतं अत्तानं च लोकं पञ्ञपेन्ति... सो एवमाह 'सस्सतो अत्ता च लोको च वञ्झो कुट्ठो एसिकट्ठायिट्ठितो ते च सत्ता सन्धावन्ति संसरन्ति चवन्ति उपज्जन्ति**"(दि.नि.३।१।३०-३१). इसके बाद यहीं भगवान् बुद्धने एकच्चसस्सतवाद, अन्तानन्तवाद, अमराविक्खेपवाद तथा अधिच्चसमुप्पन्नवाद की भी साधिका चार-चार युक्तिओंका उल्लेख कर मिच्छादिट्ठिओंकी परिगणना की है. ये समुचा प्रतिपादन छान्दोग्योपनिषद् एवं बृहदारण्यकोपनिषद् से प्राय: संवादित होता ही है. यहां यद्यपि इनका उल्लेख मिथ्यादृष्टिके रूपमें भगवान् बुद्धने किया है परन्तु इसी सृष्टिप्रक्रियाका स्वाभिमत सिद्धान्ततया भी निरूपण इसी दिघनिकायके पाथिकसुत्तके अन्तर्गत 'इस्सरकुत्तं ब्रह्मकुत्तं'में उपलब्ध होता है :

"**अगञ्ञञ्चाहं जानामि... ततो च उत्तरितरं पजानामि... सन्ति, भग्गव!, एके समणबाह्मणा इस्सरकुत्तं ब्रह्मकुत्तं आचरियकं अगञ्ञं पञ्ञपेन्ति... ते मया पुट्ठा न सम्पायन्ति. असम्पायन्ता ममञ्ञेव पटिपुच्छन्ति. तेसाहं पुट्ठो व्याकरोमि : - होति खो सो, आवुसो!, समयो यं कदाचि करहचि**

दीघस्स अद्धुनो अच्चयेन अयं लोको संवट्टति. संवट्टमाने लोके ये भुय्येन सत्ता आभस्सरसंवत्तनिका होन्ति... होति खो सो, आवुसो!, समयो यं कदाचि करहचि दीघस्स अद्धुनो अच्चयेन अयं लोको विवट्टति. विवट्टमाने लोके सुञ्ञं ब्रह्मविमानं पातुभवति... तत्र, आवुसो!, यो सो सत्तो पठमं उपन्नो तस्स एवं होति, 'अहमस्मि ब्रह्मा महाब्रह्मा अभिभू अनभिभूतो अञ्ञदत्थुदसो वसवत्ती इस्सरो कत्ता निम्माता सेट्ठो सज्जिता वसी पिता भूतभव्यानां मया इमे सत्ता निम्मिता तं किस्स हेतु? ममं हि पुब्बे एतद् अहोसि, अहो बत अञ्ञेपि सत्ता इत्थत्तं आगच्छेयुं' इति मम च मनोपणिधि इमे च सत्ता इत्थनं आगता ति''.

(दिघनि.३।२४/८।५).

यह समूचा प्रतिपादन औपनिषदिक प्रतिपादनका ही ईश्वरकर्तृतानिरसनके हेतुवश स्वाभिप्रायार्थ अतीव रोचक उन्नयन है. यहीं इसके सिवा भी खिड्डापदोसिका देवा, मनोपदोसिका देवा और अधिच्चसमुपन्नं के अन्तर्गत असञ्ञसत्ता नाम देवा का भी निरूपण भगवान्ने किया है. इस बारेमें अधिक विवेचना या विस्तार में फंसे बिना कुछ समानान्तर श्रुतिवचनोंको उद्धृत कर देना पर्याप्त होगा.

तथाहि :

[१]''सर्वाणि भूतानि पृथिवी अप्सु विलीयन्ते... अक्षरं तमसि तमः परे देवे एकीभवति. परस्ताद् न सद् न असद् न सदसद्'', [२]''को अद्धा क इह प्रवोचत् कुतः आजाता कुतः इयं विसृष्टिः यो अस्य अध्यक्षः परमे व्योमन् सो अंग वेद यदि वा न वेद'', [३]''सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वम् अकल्पयद् दिवं च पृथिवीं चैव अन्तरिक्षम् अथो सुवः'', [४]''अनेन जीवेन आत्मना अनुप्रविश्य नामरूपे



व्याकरवाणी'', [५]''न असद् आसीद् नो सद् आसीत् तदानीं नासीद् रजो नो व्योमा परो यद् आनीद् अवातं स्वधया तद् एकं तस्माद् अन्यद् न परः किञ्चन अग्रे आसीत्'', [६]''नैवेह किञ्चन अग्रे आसीद् मृत्युनैव इदम् आवृतम् आसीद् अशनाया हि मृत्युः तद् मनो अकुरुत 'आत्मन्वी स्याम्' इति'', [७]''स वै नैव रेमे... स द्वितीयम् ऐच्छत् सह एतावान् आस'', [८]''तस्माद्वा एतस्माद् आत्मनः आकाशः सम्भूतः, आकाशाद् वायुः... पृथिव्याम् ओषधयः ओषधिभ्यो अन्नम् अन्नात् पुरुषः...'', [९]''आपो वा इदम् आसन् सलिलमेव. स प्रजापतिः एकः पुष्करपर्णे समभवत्. तस्य अन्तर्मनसि कामः समवर्तत 'इदं सृजेयम्' इति... स तपो अतप्यत... अन्तरतः कूर्मं भूतं सर्पन्तं तम् अब्रवीद् मम वै त्वङ्मांसा समभूत. 'न'इति अब्रवीत् 'पूर्वमेव अहम् इह आसम्' इति. तत् पुरुषस्य पुरुषत्वम्. स सहस्रशीर्षा पुरुषः''.

([१]सुबा.उप. [२].ऋक्संहि.३।३।२४, [३]ऋक्संहि. १०।१९०।१, [४]छान्दो.उप.६।३।२, [५]ऋक्संहि.१०।१२९।१, [६]बृह.उप.१।२।१, [७].बृह.उप.१।४।३ [८]तैत्ति.उप.२।१, [९]तैत्ति. ब्राह्म.१।२३।१-३).

अन्ततः नासदीय सूक्त आदि श्रुतिवचनोंकी तर्जपर बौद्ध मतमें विज्ञानवाद और शून्यवाद विकसित हुवे, जिसमें आदिम निर्विकल्पकज्ञानरूपताको चरम तथ्यतया बिरदाया गया. स्वप्रकाश ज्ञानमें से ज्ञेयाविर्भावके तथ्यको ही ज्ञानातिरिक्त ज्ञेयाभावतया स्वीकार लिया गया. सृष्टिके प्रादुर्भावसे पूर्व शून्योपम अवाच्य अलक्ष्य एकमेवाद्वितीय आकाश-व्योम सदृश ब्रह्म तत्त्वके लिये 'सुञ्ञ ब्रह्मविमान' रूपी पदान्तर प्रयोग किया गया. प्रजापति ब्रह्मा या विराट् नामक जगत्सृष्टाका भी जगत्की ही तरह ब्रह्ममेंसे क्रीडया प्रादुर्भाव भी बौद्ध चिन्तनसे पूर्व प्रतिपादित है. जो

शाश्वतवाद अस्वीकार्य माना गया है वह भी सृष्ट पदार्थका ही नकि सुञ्च ब्रह्मविमानकाभी. बुद्धवचनमें 'संवट्टति-संवट्टमाने' तथा 'विवट्टति-विवट्टमाने' पदोंका परस्पर विपरीतार्थकतया प्रयोग इस तथ्यकी भी गवाही देता है कि 'विवर्त'पदको तब 'विकार'वाचकतया ऐसे ही 'आरम्भण' पदको भी वाच्यसे पृथग् अर्थके अभिधायक होनेकी रूढि प्रचलित नहीं हुयी होगी. जैसा कि परवर्ती कालमें **"वस्तुनः समसत्ताको अन्यथाभावः परिणामः तदसमसत्ताको अन्यथाभावो विवर्तः"** ( सिद्धा.ले.संग्र.१।१६ ) पारिभाषिक बना दिया गया. इस तरह देखा जा सकता है भगवान् बुद्धने श्रौत दर्शनको ही श्रुतिप्रामाण्य स्वीकारे बिना पुनरुज्जीवित किया था.

यों विधानात्मक और निषेधात्मक उभयविध भाषाओंमें 'अद्वैत'पदका प्रयोग उभयथा शक्य है : विकारार्थक कार्यरूप द्वैतको कारणरूप अद्वैतकी स्वतादात्म्यरूपा परिणति शब्दोंकी अभिधानशक्तिद्वारा प्रसिद्ध होती है. कार्यात्यन्ताभावसाधिका द्वैतभ्रान्ति कार्यरूप विवर्त अधिष्ठानरूप अद्वैतपर अन्यार्थापोहनद्वारा शक्य बन जाती है. जैसाकि भामतीकार वाचस्पति मिश्रने **"न खलु अनन्यत्वम् इति अभेदं ब्रूमः किन्तु भेदं व्यासेधामः"** ( भाम.२।१।१४ ) स्पष्टीकरण दिया है. अर्थात् इतरेतरतादात्म्य रूप अद्वैत अथवा इतरेतरात्यन्ताभावोपलक्षित अनन्यता=मिथ्येतरका निषेधरूप अद्वैत यों द्विविध अद्वैतकी अवधारणा प्रस्फुटित होती है.

पाणिनिकी अष्टाध्यायीपर वैय्याकरण वार्तिककार कात्यायन तथा महाभाष्यकार पतञ्जलि द्वारा किये गये प्रतिपादनमें भी यह प्रभेद दृष्टिगत होता है.

यथाहि सनन्तधातुप्रयोगमें **"तुल्यं हि कारणं चेतनावति देवदत्ते कूले च अचेतने"** विवादके समाधानतया पाणिनीसूत्र ( ३।१।७ )के १६ वें वार्तिकमें कात्यायन कहते हैं **"सर्वस्य वा चेतनावत्त्वात्"**. यहां भाष्यमें



पतञ्जलि कहते हैं **"अथवा सर्वं चेतनावत्"**. इस भाष्यांशकी व्याख्या करते हुए प्रदीपकार कहते हैं **"सर्वस्य वेति आत्माद्वैतदर्शनेन इति भावः. ऋषिरिति वेदः सर्वभावानां चैतन्यं प्रतिपादयति"**. सुस्पष्टतया यहां चेतनाकी स्वविषयात्यन्ताभावोपलक्षित अनन्यता विवक्षित न हो कर स्वप्रकाश चेतना और परप्रकाश्य अचेतन जड़ पदार्थके बीच तादात्म्यरूप श्रुतितात्पर्यतया अद्वैतका अंगीकार झलक रहा है.

यह वाणीको अपार्थक अथवा अपोहनार्थक होनेसे बचानेकी ही मनोवृत्ति परवर्ती कालमें व्याकरणचिन्तनमें शब्दब्रह्मके विवर्ततया शब्दार्थकी अंगीकृतिमें पर्यवसित हुयी. उल्लेखनीय हो जाता है कि बौद्धागमोंकी तरह 'विवर्त'पद भी अभी तक समसत्ताक विकारार्थकताको छोड़ कर विषमसत्ताक मिथ्यारोपमें परिभाषित नहीं हो पाया था.

इस सन्दर्भमें व्याकरणमहाभाष्यकार पतञ्जलिकी विचारधारामें कैसा अद्वैतवाद तरंगायित हो रहा था इस तथ्यके निदर्शनार्थ अधोलिखित उद्धरणको हम पर्याप्त समझते हैं -

> **"तथा सुवर्णं कयाचिद् आकृत्या युक्तं पिण्डो भवति, पिण्डाकृतिम् उपमृद्य कटकाः क्रियन्ते, कटकाकृतिम् उपमृद्य स्वस्तिकाः क्रियन्ते. पुनः आवृत्तः सुवर्णपिण्डः पुनः अपरया आकृत्या युक्तः खदिरांगारसवर्णे कुण्डले भवतः. आकृतिः अन्या च अन्या च भवति, द्रव्यं पुनः तदेव. आकृत्युपमर्देन द्रव्यमेव अवशिष्यते... अथवा न इदमेव नित्यलक्षणं - 'ध्रुवं कूटस्थं अविचाल्यनपायोपजन-विकार्यनुत्पत्त्यवृद्ध्यव्ययोगि यत् तद् नित्यम्' इति. तदपि नित्यं यस्मिन् तत्त्वं न विहन्यते. किं पुनः तत्त्वम्? तद्भावः तत्त्वम्. आकृतावपि तत्त्वं न विहन्यते"**
>
> ( पात.महा.१।१।१ ).

इस प्रतिपादनमें हम देख सकते हैं कि कितने सुस्पष्ट शब्दोंमें महाभाष्यकार अविकृतपरिणामवादका निरूपण करते हैं. केवलाद्वैतवादको अभिमत ध्रुव कूटस्थ अविचालि अनपायि आदि होना ही केवल नित्य होनेका लक्षण नहीं है. अविकृत-परिणामवादमूलक विधानात्मक अद्वैतवाद कहो या तादात्म्यवाद कहो, उसका समर्थन इससे अधिक स्पष्ट शब्दोंमें सोच पाना मुश्किल है. यद्यपि यह बात ब्रह्म और जगत् के संबन्धकी विवेचनामें नहीं कही गयी है, फिर भी उल्लिखित चैतन्याद्वैतकी आर्ष या वैदिक स्वीकृतिके साथ इसे समन्वित करनेपर बात सर्वथा बुद्धिग्राह्य बन जाती है.

निष्कर्षरूपेण वार्तिककार तथा महाभाष्यकार को अभिप्रेत अद्वैतवाद विधानात्मक अद्वैत है, निषेधात्मक अद्वैत नहीं.

इसीके आसपास कालके महाकवि कालीदासके काव्योंमें भी, उदाहरणतया, रघुवंशके दसवें सर्गमें रामावताग्रहणके हेतु देवगणों द्वारा की गई श्रीहरिकी स्तुतिकी शब्दावलीका सावधानीसे विमर्श करनेपर यह स्पष्टतया झलक जाता है कि महाकविकी दार्शनिक धारणायें निषेधात्मक अद्वैतवादी अवधारणोंसे प्रभावित नहीं थी. कुछ श्लोक हम उदाहरणतया संकलित करते हैं:

''नमो विश्वसृजे पूर्वं विश्वं तदनु बिभ्रते।
अथ विश्वस्य संहर्त्रे तुभ्यं त्रेधा स्थितात्मने॥
रसान्तराण्येकरसं यथा दिव्यं पयोश्नुते।
देशे देशे गुणेष्वेमेवावस्थासु त्वमविक्रियः।
अजितो जिष्णुरत्यन्तमव्यक्तो व्यक्तकारणम्॥
सर्वज्ञस्त्वम् अविज्ञातः सर्वयोनिस्त्वमात्मभूः।
सर्वप्रभुरनीशस्त्वम् एकस्त्वं सर्वरूपभाक्॥
अभ्यासनिगृहीतेन मनसा हृदयाश्रयम्।



ज्योतिर्मयं विचिन्वन्ति योगिनस्त्वां विमुक्तये॥
अजस्य गृह्णतो जन्म निरीहस्य हतद्विषः।
स्वपतो जागरुकस्य यथार्थ्यं वेद कस्तवः ?॥
शब्दादीन् विषयान् भोक्तुं चरितुं दुश्चरं तपः।
पर्याप्तोसि प्रजाः पातुम् औदासीन्येन वर्तितुम्॥
बहुधाप्यागमैर्भिन्ना पन्थानः सिद्धिहेतवः।
त्वय्यैव निपतन्त्योघा जाह्नवीया इवार्णवे॥
त्वय्यावेशितचित्तानां त्वत्समर्पितकर्मणाम्।
गतिस्त्वं वीतरागाणाम् आत्मभूः संनिवृत्तये॥
प्रत्यक्षोप्यपरिच्छेद्यो मह्यादिर्महिमा तव॥
अनवाप्तम् अवाप्तव्यं न ते किञ्चन विद्यते।
लोकानुग्रहएवैको हेतुस्ते जन्मकर्मणोः॥
महिमानं यद् उत्कीर्त्य तव संहृतये वचः।
श्रमेण तदशक्त्या वा न गुणानामियत्तया॥''

(रघुवं.१०।१६-३२)

जगत्कारण तो विवर्ताधिष्ठानको भी माना जा सकता है परन्तु उत्पत्तिस्थितिलयात्मक तो जगत्कारणीभूत परमात्माको जगदुपादानकारण माननेपर ही सम्भव है. यही सोलहवें श्लोकमें वर्णित हुआ है. सत्रहवेंमें यद्यपि भेदको गुणकृततया औपाधिक माना गया है फिर भी बीसवेंमें जो 'सर्वरूपभाक्' कहा है बहां स्वविभाजनहेतुभूत गुणत्रयोपाधिकृत रूपोंका भी धारणकर्ता तो एकमेव परमात्मा ही विवक्षित है. अतः निषेधात्मक अद्वैतवाद तो यहां दूरापास्त है. तेईसवें श्लोकमें हृदयस्थितिद्वारा जो अन्तर्यामिता वर्णित हुई है वह भी इसी बातकी गवाही देती है. निरीह-हतद्विष, अज-जन्मग्राही, सुषुप्त-जागरुक, विषयभोक्ता-तपस्वी, उदासीन-प्रजापालक आदि रूपोंमें विरुद्धधर्माश्रयता जो प्रतिपादित हुयी है वह निषेधात्मक अद्वैतवाद स्वीकारनेपर तो आविद्यक ही सिद्ध होगी, ब्राह्मिक नहीं. पृथिवी आदि प्रत्यक्षग्राह्य भौतिक पदार्थोंको

अप्रत्यक्ष ब्रह्मके माहात्म्यतया स्वीकारना भी मायावादकी स्पष्ट निराकृतिपूर्वक तादात्म्यवादकी डिण्डिमघोषणा है. इसी तरह केवल ज्ञानमार्गैकगम्य न मान कर, छब्बीसवें श्लोकमें, जो सर्वमार्गगम्यता वर्णित हो रही है वह भी निषेधात्मक अद्वैतवादमें संगत हो नहीं सकती. भगवदवतारको मायिक न मानकर लोकानुग्रहार्थमात्र स्वीकारना भी मायावादके सर्वथा प्रतिकूल तथा लीलावादके सर्वथा अनुकूल विधान है जो कालिदास इकत्तीसवें श्लोकमें कर गये हैं. इसी तरह बत्तीसवें श्लोकमें शांकर वेदान्तके विपरीत परमात्माको सर्वथा अवाच्य माने बिना, इयत्तया अवाच्य मानना भी कालीदासकी ब्रह्मविषयक विचारदृष्टिको अन्यथा ही सिद्ध करता है.

इसी तरह कुमारसम्भवके भी द्वितीयसर्गमें जो देवताओंद्वारा कृत ब्रह्मस्तुति महाकविने लिखी है, उसकी शब्दावली भी ब्रह्मको निर्गुण निराकार निर्विशेष माननेके बजाय सगुण साकार सविशेष माननेकी गवाही देती है. यथा :

**''नमः त्रिमूर्तये तुभ्यं प्राक् सृष्टेः केवलात्मने।**
**गुणत्रयविभागाय पश्चाद् भेदम् उपेयुषे॥**
**तिसृभिस्त्वम् अवस्थाभिः महिमानम् उदीरयन्।**
**प्रलयस्थितिसर्गाणाम् एकः कारणतां गतः॥**
**स्वकालपरिमाणेन व्यस्तरात्रिंदिवस्य ते।**
**यौतु स्वप्नावबोधौ तौ भूतानां प्रलयोदयौ॥**
**जगद्योनिः अयोनिस्त्वं जगदन्तो निरन्तकः।**
**जगदादिरनादिस्त्वं जगदीशो निरीश्वरः॥**
**आत्मानमात्मना वेत्सि सृजस्यात्मानमात्मना।**
**आत्मना कृतिना च त्वमात्मन्येव प्रलीयसे॥**
**द्रवः संघातकठिनः स्थूलः सूक्ष्मो लघुर्गुरुः।**
**व्यक्तो व्यक्तेतरश्चासि प्राकाम्यं ते विभूतिषु॥**



(कुमा.सम्भ..२।४-११)

सृष्टिसे पूर्व ब्रह्मकैवल्य अर्थात् अनादि-सान्त मायासे उपहित न होना. राजस सात्त्विक तामस ब्रह्मा-विष्णु-शिवरूप मूर्तिओंके प्रभेद गुणत्रयभेदमूलक न हो कर ब्रह्माविष्णुशिव ऐस विभिन्न रूपोंको धारण करनेके कारण गुणत्रयोंका विभाजन प्रकट होता है. इन तीनों स्वरूपोंमें अवस्था-भेदका कारण तत्त्वतः एक अभिन्न होना. वह भी स्वयमेव स्वयंका सृजन भी करता है और स्वयंको स्वयंमें लीन भी करता है. वह द्रव-संघातकठिन, स्थूल-सूक्ष्म, लघु-गुरु, व्यक्त-अव्यक्त आदि अनेक विरुद्ध रूपोंको धारण करता है. ऐसा यदि निर्गुण निराकार निर्धर्मक निर्विशेष शुद्ध चैतन्य हो तो वह मायिकद्वैतका अधिष्ठान कैसे हो सकता है?

इसी तरह नाटकोमें भी श्रीशिवके बारेमें **''अष्टाभिः यस्य कृत्स्नं जगदपि तनुभिः बिभ्रतो''** (मालविकाग्निमित्र-मंगलाचरण) तथा **''या सृष्टिः स्रष्टुः आद्या वहति... या स्थिता व्याप्य विश्वं याम् आहुः सर्वबीजप्रकृतिरिति... प्रत्यक्षाभिः प्रसन्नः तनुभिः अवतु वः ताभिः अष्टाभिः ईशः''** (अभिज्ञान-शाकुन्तल-मंगलाचरण) इन सब वर्णनोंद्वारा दृश्यमान जगत्को सद्ब्रह्मोपादानक तथा ब्रह्मात्मक ही स्वीकार कर महाकवि कालिदासने स्वयंके समयकी अद्वैतवादी विचारधारा कैसी थी उसे सुस्पष्ट कर दिया है.

इससे सिद्ध हुआ कि ऐसी इस अद्वैतवादकी प्रक्रियामें जगत्को सत् मानना, ब्रह्मसे अभिन्न मानना, ब्रह्मको अभिन्ननिमित्तोपादानकारण मानना यों तीनों ही शर्तोंपर महाकवि कालिदास भेदमिथ्यावादको पुरस्कृत करनेवाली अद्वैतवादी विचारधाराके पक्षपाती नहीं थे.

बादमें, परन्तु, माण्डुक्योपनिषत्कारिकाकार गौड़पादाचार्य और

वाक्यपदीयकार भर्तृहरिके पदार्पणके बाद अद्वैतके निषेधात्मक होनेका पक्ष प्रबल होता चला गया. श्रीगौड़पादाचार्य भगवत्पाद शंकराचार्यके गुरु गोविन्दपादके गुरु होनेके कारण परमगुरु माने गये हैं. माण्डुक्योपनिषद्के मन्त्रभागकी व्याख्यारूप कारिकाओंवाले प्रथम प्रकरणके अलावा वैतथ्यप्रकरण अद्वैतप्रकरण तथा अलातशान्तिप्रकरण उन्मन्त्र व्याख्यानरूप और योजित किये वे प्रस्तुत सन्दर्भमें अधिक महत्त्वपूर्ण हैं. वैसे अग्रिम इन तीन प्रकरणोंकी उत्थानिकारूप कुछ महत्त्वपूर्ण कारिकायें प्रथम प्रकरणके उपान्त्य मध्यभागमें योजित की गयी हैं.

तथाहि :

१.''[१]विभूतिं प्रसवं त्वन्ये मन्यन्ते सृष्टिचिन्तका: [२]स्वप्नमायासरूपेति सृष्टि: अन्यै: विकल्पिता:, [३]इच्छामात्रं प्रभो: सृष्टि: इति सृष्टौ विनिश्चिता:, [४]कालात् प्रसूतिं भूतानां मन्यन्ते कालचिन्तका: [५]भोगार्थं सृष्टि: इति अन्ये [६]क्रीडार्थम् इति च अपरे [७]देवस्य एष स्वभावो अयं आत्मकामस्य का स्पृहा!... कार्यकारणबद्धौ द्वौ तौ इष्येते विश्वतैजसौ प्राज्ञ: कारणबद्धस्तु द्वौ तौ तुर्ये न सिद्ध्यत: न आत्मानं न परान् चैव न सत्यं नापि चानृतं प्राज्ञ; किञ्चन संवेत्ति तुर्यन्तु सर्वदृक् सदा. द्वैतस्य अग्रहणं तुल्यम् उभयो: प्राज्ञतुर्ययो: बीजनिद्रायुत: प्राज्ञ: सा त तुर्ये न विद्यते... प्रपञ्चो यदि यदि विद्येत निवर्तेत न संशय: मायामात्रम् इदं द्वैतम् अद्वैतं परमार्थत:.''

२.''वैतथ्यं सर्वभावानां स्वप्न आहु: मनीषिण: अन्त:स्थानात्तु भावानां संवृतत्वेन हेतुना... अदावन्ते च यद् नास्ति वर्तमानेपि तत् तथा वितथैष सद्वशा: सन्तो अवितथाइव लक्षिता:... जाग्रद्वृत्तावपि तु अन्तश्चेतसा कल्पितन्तु असद् बहिश्चेतो गृहीतं सद् युक्तं वैतथ्यम् एतयो:.''



३.''अद्वैतं परमार्थो हि द्वैतं तद्भेद उच्यते तेषाम् उभयथा द्वैतं तेन अयं न विरुद्ध्यते... अजातस्यैव भावस्य जातिम् इच्छन्ति वादिन: अजातो हि अमृतो भावो मर्त्यतां कथम् एष्यति. न भवति अमृतं मर्त्यं न मर्त्यम् अमृतं तथा प्रकृते: अन्यथाभावो न कथञ्चिद् भविष्यति... 'नेह नाना' इति च आम्नायाद् 'इन्द्रो मायाभि:' इत्यपि 'अजायमानो बहुधा' मायया जायते तु स:... सतो हि मायया जन्म युज्यते नतु तत्त्वत: तत्त्वतो जायते यस्य जातं तस्य हि जायते...

४.भूतं न जायते किञ्चिद् अभूतं नैव जायते विवदन्तो द्वया ह्यैवम् अजातिं ख्यापयन्ति हि... स्वतो वा परतो वापि न किञ्चिद् वस्तु जायते सद् असद् सदसद् वापि न किञ्चिद् वस्तु जायते... तस्माद् न जायते चित्तं चित्तदृश्यं न जायते तस्य पश्यन्ति ये जातिं के वै पश्यन्ति ते पदम्... सर्वे धर्मा: मृषा स्वप्ने कायस्य अन्तर्निदर्शनात् संवृते अस्मिन् प्रदेशे ते भूतानां दर्शनं कुत:?... अस्ति नास्ति अस्ति-नास्ति इति नास्ति-नास्ति इति वा पुन:... कोट्य: चतस्रएतास्तु ग्रहै: यासां सदा आवृत: भगवान् आभि: अस्पृष्टो येन दृष्ट: स सर्वदृक्... क्रमते नहि बुद्धस्य ज्ञानं धर्मेषु तायिन: सर्वे धर्मा: तथा ज्ञानं न एतद् बुद्धेन भाषितं—ज्ञानज्ञेयज्ञातृभेदरहितं परमार्थतत्त्वम् अद्वयम् एतद् न बुद्धेन भाषितं, यद्यपि बाह्यार्थनिराकरणं ज्ञानमात्रकल्पना च अद्वयवस्तुसामीप्यम् उक्तम्. इदन्तु परमार्थतत्त्वम् अद्वैतं वेदान्तेष्वेव विज्ञेयम्''.

(माण्डु.कारि.शांक.भा.प्रक. १,२,३,४).

इन कारिकाओंमें देखा जा सकता है सृष्टिहेतुतया स्वभावपक्षके स्वीकारार्थ यद्यपि प्रथम प्रकरणमें ''स्वप्नमायासरूपेति सृष्टि: अन्यै:

विकल्पिता:" विधान किये जानेके बावजूद द्वितीय प्रकरणमें "वैतथ्य सर्वभावानां स्वप्न आहु: मनीषिण: अन्त:स्थानातु भावानां संवृतत्वेन हेतुना... अदावन्ते च यद् नास्ति वर्तमानेपि तत् तथा वितथैष सद्वशा: सन्तो अवितथाइव लक्षिता:... जाग्रद्वृत्तावपि तु अन्तश्चेतसा कल्पितन्तु असद् बहिश्चेतो गृहीतं सद् युक्तं वैतथ्यम् एतयो:." विधान द्वारा बाह्यार्थका सदसद्विलक्षण स्वप्नोपम मिथ्यात्व या वैतथ्य स्वीकारा गया है ठीक उसी तरह जैसे बौद्ध विज्ञानवादी स्वीकारते हैं **"ये धर्मा: भ्रान्तिलक्षणा: विपक्षस्वभावा: ते सदसन्तो मायोपमा: च. किं कारणं? सन्त: तथाभावाद् अभूतपरिकल्पत्वेन — असन्त: तथाऽभावाद् ग्राह्यग्राहकत्वेन. तयो: च भावाभावयो: अविशिष्टत्वात् सन्तोऽपि असन्तोऽपि मायापि चैवंलक्षणा: मायोपमा:... औपम्यार्थे श्लोक: मायास्वप्नमरीचिबिम्बसदृशा: प्रोद्भासश्रुत्कोपमा:"** (महायानसूत्रालंकार ११।२७-३०). यह कथा शांकरपरिभाषाके अनुसार व्यावहारिक-प्रातिभासिक सत्यकी हुयी तो बौद्धपरिभाषाके अनुसार संवृत्तिसत्यकी हुयी.

जहां तक पारमार्थिक सत्यका प्रश्न है वहां भी तृतीय-चतुर्थ प्रकरणोंमें श्रीगौडपाद कहते हैं कि "अद्वैतं परमार्थो हि द्वैतं तद्भेद उच्यते... अजातस्यैव भावस्य जातिम् इच्छन्ति वादिन:... 'नेह नाना' इति च आम्नायाद् 'इन्द्रो मायाभि:' इत्यपि 'अजायमानो बहुधा' मायया जायते तु स:... सतो हि मायया जन्म युज्यते नतु तत्त्वत: तत्त्वतो जायते यस्य जातं तस्य हि जायते... भूतं न जायते किञ्चिद् अभूतं नैव जायते विवदन्तो द्वया ह्यैवम् अजातिं ख्यापयन्ति हि... स्वतो वा परतो वापि न किञ्चिद् वस्तु जायते सद् असद् सदसद् वापि न किञ्चिद् वस्तु जायते... सर्वे धर्मा: मृषा स्वप्ने कायस्य अन्तर्निदर्शनात् संवृते अस्मिन् प्रदेशे ते भूतानां दर्शनं कुत: ?... अस्ति नास्ति अस्ति-नास्ति इति नास्ति-नास्ति इति वा पुन:... कोट्य: चतस्रएतास्तु ग्रहै: यासां सदा आवृत: भगवान् आभि: अस्पृष्टो येन दृष्ट: स सर्वदृक्... क्रमते नहि बुद्धस्य ज्ञानं धर्मेषु तायिन: सर्वे धर्मा: तथा ज्ञानं न एतद् बुद्धेन



भाषितं" यही बात **"परमार्थलक्षणविभागे श्लोक: न सन् नच असन् न तथा नच अन्यथा न जायते व्येति नच नावहीयते... अद्वयार्थो हि परमार्थ:... न सत् परिकल्पित-परतन्त्रलक्षणाभ्यां नच असत् परिनिष्पन्नलक्षणेन..."**( महायानसूत्रालंकार ६।१ ).

अत: जब श्रीगौड़पाद "न एतद् बुद्धेन भाषितं" कहते हैं वह कदाचित् सत्यकथन भी हो परन्तु तथ्य तो यही है कि "बुद्धेन भाषितं नैतत् किन्तु बौद्धैस्तु भाषितम्!"

इसी निषेधात्मक अद्वैतवादी चिन्तनको यदि वाक्यपदीयकार भर्तृहरि गौड़पादसे परवर्ती हों तो बादमें, पूर्ववर्ती हों तो पहले; और, समकालिक हों तो तभी अधिक सम्पुष्ट की.

तथाहि :

**"'अनादिनिधनं ब्रह्म शब्दतत्त्वम् यदक्षरं विवर्तते अर्थभावेन प्रक्रिया जगतो यत:' सर्वविकल्पातीततत्त्वं भेदसंसर्गसमतिक्रमेण समाविष्टं सर्वाभि: सर्वाभि: शक्तिभि: विद्याऽविद्याप्रविभागरूपम् अप्रविभागं कालभेददर्शनाभ्यासेन मूर्तिविभागभावनया व्यवहारानुपातिभि: धर्माधर्मै: सर्वावस्थासु अनाश्रितनिधनं ब्रह्म इति प्रतिज्ञायते. नहि कार्यकारणात्मकस्य विभक्ताविभक्तस्य एकस्य ब्रह्मण: सर्वप्रवादेषु अपूर्वापरे प्रवृत्तिनिवृत्तिकोटी परिसंख्यायेते... 'विवर्तते अर्थभावेन' (इति) एकस्य तत्त्वाद् अप्रच्युतस्य भेदानुकारेण असत्यविभक्तान्यरूपोपग्राहिता विवर्त:, स्वप्नविषयप्रतिभासवत्. उक्तञ्च मूर्तिक्रिया-विवर्तौ अविद्या शक्तिप्रवृत्तिमात्रं तौ विद्यात्मनि तत्त्वान्यत्वाभ्याम् अनाख्येयौ. एतद्धि अविद्याया: अविद्यात्वम् इति. 'प्रक्रिया जगतो यत:' ततएव हि शब्दाख्याद् उपसंहृतक्रमाद् ब्रह्मण: सर्वविकारप्रत्यस्तमये संवर्ताद् अनाकृतात् पूर्वं विकारग्रन्थिरूपत्वेन**

**अव्यपदेश्याद् जगदाख्याः विकाराः प्रक्रियन्ते''.**

(वाक्यप.१।१)

यहां इस प्रतिपादनमें शांकर वेदान्तकी नींव रखी जाती स्पष्टतया निहारी जा सकती है. क्योंकि यहींसे भेदात्यन्ताभावोपलक्षित अभेदकी प्रस्तुति और भी स्फुटतर शब्दोंमें प्रस्तुत की.

अपनेसे पूर्ववर्ती तथा समकालिक अनेक वेदान्तिओंके मतों एवं व्याख्याओं का उल्लेख भगवत्पाद श्रीशंकराचार्य (आठवीं शताब्दी) यत्र-तत्र करते रहते हैं. यद्यपि वे प्रायः नामोल्लेख नहीं करते परन्तु आनन्दगिरी आदि टीकाओंकी सहायतासे कुछ-कुछ नामोंके स्पष्टीकरण प्राप्त हो जाते हैं. इनमें उपात्तसन्दर्भमें सर्वप्रथम ब्रह्मनन्दी भर्तृप्रपञ्च (सातवीं शताब्दी) तथा ब्रह्मदत्त (सातवीं शताब्दी) विशेषतः उल्लेखनीय हैं.

यथोक्त रूपमें प्रायः ये सभी वेदान्ती द्वैताद्वैती ही माने गये हैं परन्तु एक स्वाभाविक हेतु इस तरहकी मान्यताके पीछे यह भी हो सकता है कि निषेधात्मक अद्वैतको ही केवलाद्वैती विद्वान् शुद्ध अद्वैतके रूपमें मान्य करनेके वैचारिक आग्रह रखते होनेके कारण अद्वैतको तादात्म्यके रूपमें, विधानात्मक तथा द्वैताद्वैतवैलक्षण्यात्मक भी स्वीकार नहीं पाते होंगे. क्योंकि निषेधात्मक अद्वैतवाद प्रत्यक्षगृहीत द्वैतको सदसत्त्वेन अनिर्वाच्य कोटित्रयविनिर्मुक्त मिथ्या और अद्वैतको चतुष्कोटिविनिर्मुक्त परमार्थ स्वीकारता है. विधानात्मक अद्वैतवाद, जबकि, द्वैतको एकमेव अद्वितीय सत्का विविध नाम-रूप-कर्मात्मना लीलात्मिका इच्छावश प्रादुर्भाव और अद्वैतको स्वाभाविक मानता है. अर्थात् सद्वाद तथा द्वैताद्वैतवैलक्षण्यवाद को स्वीकारता है. इस परिभाषाके सन्दर्भमें ही ब्रह्मनन्दी प्रभृति विचारकोंके शुद्धाद्वैती होनेकी धारणा यहाँ हम



प्रस्तावित करना चाहते हैं.

शुद्धाद्वैतवादके अंगभूत नौ उपवाद, नामतः, [१]ब्रह्मवाद [२]विरुद्धधर्माश्रयतावाद [३]अभिन्ननिमित्तोपादानकारणतावाद [४]आविर्भावतिरोभाव-वाद [५]सत्कारणवाद [६]सत्कार्यवाद [७]कार्यकारणतादात्म्यवाद [८]अंशांशितादात्म्यवाद [९]लीलार्थसृष्टिवादमें से, जो विचारक जितने अधिक वादोंको स्वीकारता है उतना अधिक शुद्धाद्वैतवादी उसे स्वीकारना चाहिये. अतएव इन वादोंको अस्वीकार कर अद्वैतकी भाषा बोलनेपर केवलाद्वैतवाद प्रतिपादित होता है. अतः प्राचीनकालमें प्रचलित 'शुद्धाद्वैत' तथा 'द्वैताद्वैत' अभिधानोंपर अवलम्बित हुए बिना यथापरिभाषित अर्थमें हमें यह विचारना पड़ेगा कि कौन शुद्धाद्वैतवादी था या कौन द्वैताद्वैतवादी अथवा कौन केवलाद्वैतवादी. उदाहरणतया **''तदनन्यत्वम् आरम्भणशब्दादिभ्यः''**(ब्रह्मसूत्र २।१।१४)के भाष्यमें सुस्पष्ट शब्दोंमें **''अतः एकत्वं नानात्वं च उभयमपि सत्यमेव... नैवं स्यात् 'मृत्तिकेत्येव सत्यम्' इति प्रकृतिमात्रस्य दृष्टान्ते सत्यत्वावधारणात्, 'वाचारम्भण' शब्देन च विकारस्य अनृतत्वाभिधानात्''** (ब्र.सू.शां.भा.२।१।-१४) कह कर भगवत्पाद श्रीशंकराचार्य कार्यकारणके बीच तादात्म्यके बजाय कारणमात्रका एकत्व सिद्धान्तित करते हैं. परिणामस्वरूप नौमें से एक भी वाद उन्हे मान्य नहीं यह स्पष्ट हो जाता है. फिरभी प्राचीन शांकर विद्वान् अपने आपको शुद्धाद्वैती ही मानते चले आये है :

**१.''अभेदएव स्याद् इति पाठम् अनुरुध्य शुद्धाद्वैतमेव सिद्धयेद् इति तात्पर्यं वर्णितम्''.**

(कल्पतरुपरिमल २।१।१४).

**२.किञ्च आपाततः शिष्यस्य शुद्धाद्वैतबोधासम्भवादपि परिणामो अभ्युपेयः''.**

(संक्षेपशारीरकसुबोधिनी २८१).

इसी तरह "कथञ्चित् एकत्व और कथञ्चित् नानात्व" तथा "इदमित्थं एकका नानात्व" के बीच रहे हुए अन्तरकी अवगणना करके, यह सहज सम्भव है कि, केवलाद्वैतिओंने कुछ शुद्धाद्वैतिओंको द्वैताद्वैती घोषित कर दिया हो.

वैसे तो द्वैताद्वैतवादिओंके भी दो प्रकार सम्भव हैं : [1]सद्वाद + द्वैताद्वैतवाद [2]सदसद्वाद + द्वैताद्वैतवाद.

स्पष्ट है कि इनमेंसे प्रथम प्रकारके द्वैताद्वैती सद्वादकी स्वीकृतिके कारण शुद्धाद्वैतिओंके निकटतम पड़ौसी हैं. क्योंकि सद्वाद स्वीकारते ही, पूर्वनिरूपणानुसार, सत्कारणवाद सत्कार्यवाद तथा आर्विभाव-तिरोभाववाद; एवं वेदान्त होनेके कारण ब्रह्मवाद अभिन्ननिमित्तोपादानकारणतावाद और लीलावाद तो सर्वथा अपरिहार्य बन ही जाते हैं. ऐसी स्थितिमें विभाजक अन्तरका अति सूक्ष्म तथा अल्प रह जाना स्वाभाविक ही है.

जैसे शास्त्रोंमें अक्सर मायाके सदसदात्मिका होनेके उल्लेखको बहुतसे आधुनिक प्रवचनकार सदसद्विलक्षणताके अर्थमें घटा देते हैं, वैसी धांधली हमें द्वैताद्वैत और द्वैताद्वैतवैलक्षण्य के बीच नहीं करनी चाहिये. महाप्रभु वल्लभाचार्य भी यह तो स्वीकारते हैं :

"'इदं विश्वं भगवान्' (इति) विश्वम् अनूद्य भगवत्त्वं विधीयते. तथा सति सर्वत्र भगवद्दृष्टिः चेत् कृतार्थो भवतीति कार्यं भगवत्त्वेन निरूपितम्. 'सर्वं खलु इदं ब्रह्म तज्जलान्' इति श्रुतिः 'हि' शब्देन सूचिता. उत्तममध्यमाधमाधिकारिभेदेन त्रेधा अत्र निरूपणं कर्तव्यम्. तत्र उत्तमे निरूपितम्. मध्यमेतु एवम्—इदं विश्वं भगवानिव नतु भगवान्... निकृष्टेतु—इदं विश्वं भगवान् इतरो अस्माद् अन्यः... ननु एकस्य जगतः कथं त्रिरूपत्वम्? तत्र आह... जगतः स्थिति भगवत्येवेति



भगवानेव जगतीति स्वाधारत्वाद् भगवानेव जगत्. मध्यमेतु भगवतः सकाशाद् जगदुद्भवः, तेन कार्यकारणयोः तादात्म्यात् कार्यात्मना भेदः कारणात्मना अभेदइति 'भेदसहिष्णुः अभेदः तादात्म्यम्' इति वचनाद् जगद् भगवानिव. मूढेतु भगवतः प्रलयकर्तृत्वाद् नाशप्रतियोगि जगत्, भगवांश्च सदातनइति इतरः".

(सुबो.१।५।२०)

इससे सिद्ध होता है कि मध्यम कल्पतया द्वैताद्वैतता (स्वरूपतः पारमार्थिक स्वाभाविक अद्वैत तथा अचिन्त्य सामर्थ्यवशात् पारमार्थिक ऐच्छिक द्वैतके स्वीकार्य होनेपर भी स्वाभाविकाद्वैत + स्वाभाविकद्वैतको स्वीकार न करनेके कारण महाप्रभु वल्लभाचार्य कहते हैं "**कार्यकारणयोः भेदाभेदमतनिराकरणाय पिण्डमणिनखनिकृन्तनग्रहणम्**" (अणुभा.१।४।८). इस सूक्ष्म अन्तरको यदि बुद्धिगत नहीं किया जाता है तो पारमार्थिक अद्वैत + मायिक द्वैतकी स्वीकृतिके कारण केवलाद्वैतवादको भी 'द्वैताद्वैतवाद' कहा जा सकेगा. इसी तरह विशिष्ट अद्वैत + विशेषण-विशेष्यद्वैतकी स्वीकृतिके कारण विशिष्टाद्वैतवादको भी 'द्वैताद्वैतवाद' क्यों नहीं कहा जा सकता?

द्वैताद्वैतवादकी स्वीकृतिपर जैनोंके अनेकान्तवादकी शरण लेनेका आरोप बहुधा लगाया जाता है.

उदाहरणतया

"अहो माहात्म्यं प्रज्ञायाः! नमोऽस्तु ब्रह्मवादिभ्यः क्षपणकशिष्येभ्यः!

(नैष्कर्म्यसिद्धि १।७८)

"इदानीं दिगम्बरपादपातिनां सर्वत्र भिन्नाभिन्नात्वम् इच्छतां

